धनहीन पुरुष सदा दुःखी ही रहता है और सब लोग उस को अल्पबुद्धि का घर ( मूर्ख ) समझते हैं तथा धनहीन पुरुष का किया हुआ कोई भी काम सिद्ध नहीं होता है—किन्तु उस के सब काम नष्ट हो जाते है–जैसे ग्रीष्म ऋतु में छोटी २ नदियां सूख जाती है ॥ ११६ ॥

**धनी सबहि तिय जीत ही, सभा जु वचन विशाल ॥**
**उद्यमि लक्ष्मिहिँ जीतही, साधु सुवाक्य रसाल ॥ ११७ ॥**

धनवान् पुरुष स्त्रियों को जीत लेता है, वचनों की चतुराईवाला पुरुष सभा को जीत लेता है, उद्यम करने वाला पुरुष लक्ष्मी को जीत लेता है और मधुर वचन बोलने वाला पुरुष साधु जनों को जीत लेता है ॥ ११७ ॥

**दीमक मधुमाखी छता, शुक्ल पक्ष शशि देख ॥**
**राजद्रव्य आहार ये, थोड़े होत विशेख ॥ ११८ ॥**

दीमक ( उदई ), मधुमक्खी का छता, शुक्ल पक्ष का चन्द्रमा, राजाओं का धन और आहार, ये पहिले थोड़े होकर भी पीछे वृद्धि को प्राप्त हो जाते हैं ॥ ११८ ॥

**धन संग्रह पथ चलन अरु, गिरि पर चढ़न सुजान ॥**
**धीरे धीरे होत सब, धर्म काम हू मान ॥ ११९ ॥**

हे सुजान ! धन का संग्रह, मार्ग का चलना, पर्वत पर चढना तथा धर्म और काम आदि का सेवन, ये सब कार्य धीरे धीरे ही होते[1] है ॥ ११९ ॥

**अञ्जन क्षयहिँ विलोकि नित, दीमक वृद्धि विचार ॥**
**बन्ध्य दिवस नहिँ कीजिये, दान पठन हित कार ॥ १२० ॥**

अंजन के क्षय और दीमक के सञ्चय को देखकर—मनुष्य को चाहिये कि—दान, पठन और अच्छे कार्यों के द्वारा दिन को सफल[2] करे ॥ १२० ॥

**क्रिया कष्ट करि साधु हो, विन क्षत होवै शूर ॥**
**मद्य पिये नारी सती, यह श्रद्धा तज दूर ॥ १२१ ॥**

क्रियाकष्ट करके साधु वा महात्मा हो सकता है, विना घाव के भी शूर वीर हो

---

१—इस दोहे का साराश यही है–कि बुद्धिमान् पुरुष को सब कार्य विचार कर धीरे धीरे ही करने चाहिये–क्योकि धनसग्रह तथा धर्मोपार्जन आदि कार्य एकदम नहीं हो सकते हैं ॥

२—देखिये अजन नेत्र मे जरा सा डाला जाता है लेकिन प्रतिदिन उस का थोडा २ खर्च होने से पहाडो के पहाड नेत्रो में समा जाते है–इसी प्रकार दीमक ( जतुविशेष ) थोडा २ वल्मीक का संग्रह करता है तो भी जमा होते २ वह वहुत वडा वल्मीक वन जाता है—इसी वात को सोचकर मनुष्य को प्रतिदिन यथाशक्ति दान, अध्ययन और शुभ कार्य करना चाहिये–क्योकि उक्त प्रकार से थोडा २ करने पर भी कालान्तर मे उन का वहुत वडा फल दीख पडेगा ॥

सकता है तथा मद्य पीनेवाली स्त्री भी सती हो सकती है, इस श्रद्धा को दूर ही त्याग देना चाहिये ॥ १२१ ॥

**नेत्र कुटिल जो नारि है, कष्ट कलह से प्यार ॥**
**वचन भड़कि उत्तर करै, जरा वहै निरधार ॥ १२२ ॥**

खराब नेत्रवाली, पापिनी, कलह करने वाली और क्रोध में भर कर पीछा जबाव देने वाली जो स्त्री है–उसी को जरा अर्थात् बुढ़ापा समझना चाहिये किन्तु बुढापे की अवस्था को बुढापा नहीं समझना चाहिये ॥ १२२ ॥

**जो नारी शुचि चतुर अरु, स्वामी के अनुसार ॥**
**नित्य मधुर बोलै सरस, लक्ष्मी सोइ निहार ॥ १२३ ॥**

जो स्त्री पवित्र, चतुर, पति की आज्ञा में चलने वाली और नित्य रसीले मीठे वचन बोलने वाली है, वही लक्ष्मी है दूसरी कोई लक्ष्मी नहीं है ॥ १२३ ॥

**घर कारज चित दै करै, पति समुझै जो प्रान ॥**
**सो नारी जग धन्य है, सुनियो परम सुजान ॥ १२४ ॥**

हे परम चतुर पुरुषो ! सुनो, जो स्त्री घर का काम चित्त लगाकर करे और पति को प्राणों के समान प्रिय समझे–वही स्त्री जगत् में धन्य है ॥ १२४ ॥

**भले वंश की धनवती, चतुर पुरुष की नार ॥**
**इतने हुँ पर व्यभिचारिणी, जीवन वृथा विचार ॥ १२५ ॥**

भले वंश की, धनवती और चतुर पुरुष की स्त्री होकर भी जो स्त्री पर पुरुष से स्नेह करती है–उस का जीवन संसार में वृथा ही है ॥ १२५ ॥

**लिखी पढ़ी अरु धर्मवित, पतिसेवा में लीन ॥**
**अल्प सँतोषिनि यश सहित, नारिहिँ लक्ष्मी चीन ॥ १२६ ॥**

विद्या पढ़ी हुई, धर्म के तत्व को समझने वाली, पति की सेवा में तत्पर रहने वाली, जैसा अन्न वस्त्र मिल जाय उसी में सन्तोष रखने वाली तथा ससार में जिस का यश प्रसिद्ध हो, उसी स्त्री को लक्ष्मी जानना चाहिये, दूसरी को नहीं ॥ १२६ ॥

---

१—अर्थात् ज्ञान आदि के विना केवल क्रियाकष्ट कर के साधु नहीं हो सकता है, जिस के लडाई में कभी घाव आदि नहीं हुआ वह शूर नहीं हो सकता है ( अर्थात् जो लड़ाई में कभी नहीं गया ), मद्य पीने वाली स्त्री सती नहीं हो सकती है—क्योंकि जो सती स्त्री होगी वह दोषों के मूलकारण मद्य को पियेगी ही क्यों ? इसलिये केवल क्रियाकष्ट करने वाले को साधु, घावरहित पुरुष को शूर वीर तथा मद्य पीने वाली स्त्री को सती समझना केवल भ्रम मात्र है ॥ २—तात्पर्य यह है कि ऐसी कलहकारिणी स्त्री के द्वारा शोक और चिन्ता पुरुष को उत्पन्न हो जाती है और वह ( शोक व चिन्ता ) वुढापे के समान शरीर का शोषण कर देती है ॥ ३—क्योंकि सव उत्तम सामग्री से युक्त होकर भी जो मूर्खता से अपने चित्त को चलायमान करे उस का जीवन वृथा ही है ॥

**निरजर द्विज अरु सतपुरुष, खुशी होत सतभाव ॥**
**अपर खान अरु पान से, पण्डित वाक्य प्रभाव ॥ १२७ ॥**

देवता, ब्राह्मण और सत्पुरुष, ये तो भावभक्ति से प्रसन्न होते है, दूसरे मनुष्य खान पान से प्रसन्न होते हैं और पण्डित पुरुष वाणी के प्रभाव से प्रसन्न होते है ॥ १२७ ॥

**अग्नि तृप्ति नहिँ काष्ठ से, उदधि नदी के वारि ॥**
**काल तृप्ति नहिँ जीव से, नर से तृप्ति न नारि ॥ १२८ ॥**

अग्नि काष्ठ से तृप्त नहीं होती, नदियों के जल से समुद्र तृप्त नही होता, काल जीवों के खाने से तृप्त नहीं होता, इसी प्रकार से स्त्रियां[1] पुरुषों से तृप्त नही होती हैं ॥ १२८ ॥

**गज को टूट्यो युद्ध में, शोभ लहत जिमि दन्त ॥**
**पण्डित दारिद दूर करि, त्यों सज्जन धनवन्त ॥ १२९ ॥**

जैसे बड़े युद्ध में टूटा हुआ हाथियों का दांत अच्छा लगता है—उसी प्रकार यदि कोई सत्पुरुष किसी पण्डित ( विद्वान् पुरुष ) की दरिद्रता खोने में अपना धन खर्च करे तो संसार में उस की शोभा होती है ॥ १२९ ॥

**सुत विन घर सूनो कह्यो, विना बन्धुजन देश ॥**
**मूरख को हिरदो समझ, निरधन जगत अशेष ॥ १३० ॥**

लड़के के विना घर सूना है, बन्धु जनों के विना देश सूना है, मूर्ख का हृदय सूना है और दरिद्र ( निर्धन ) पुरुष के लिये सब जगत् ही सूना है ॥ १३० ॥

**नारिकेल आकार नर, दीसैं विरले मांय ॥**
**वदरीफल आकार बहु, ऊपर मीठे होंय ॥ १३१ ॥**

नारियेल[2] के समान आकार वाले सत्पुरुष संसार में थोड़े ही दीखते हैं परन्तु बेरँ[3] के समान आकार वाले बहुत से पुरुष देखे जाते है जो केवल ऊपर ही मीठे होते है ॥ १३१ ॥

**जिन के सुत पण्डित नहीं, नहीं भक्त निकलङ्क ॥**
**अन्धकार कुल जानिये, जिमि निशि विना मयङ्क ॥ १३२ ॥**

जिस का पुत्र न तो पण्डित है, न भक्ति करने वाला है और न निष्कलंक ( कलंक-

---

१—केवल वे स्त्रिया समझनी चाहियें जो कि चित्त को स्थिर न रखकर कुमार्ग में प्रवृत्त हो गई हैं क्योंकि इसी आर्यदेश मे अनेक वीरागना परम सती, साध्वी तथा पतिप्राणा हो चुकी है ॥

२—नारियल के समान आकार वाले अर्थात् ऊपर से तो रूक्ष परन्तु भीतर से उपकारक, जैसे कि नारियल ऊपर से खराब होता है परन्तु अन्दर से उत्तम गिरी देता है ॥

३—वेर के समान आकार वाले अर्थात् ऊपर से स्निग्ध (चिकने चुपडे) परन्तु भीतर से कुछ नहीं, जैसे कि वेर ऊपर से चिकना होता है परन्तु अन्दर केवल नीरस गुठली निकलती है ॥

रहित ) ही है, उस के कुल में अंधेरा ही जानना चाहिये, जैसे चन्द्रमा के विना रात्रि में अंधेरा रहता है ॥ १३२ ॥

**निशि दीपक शशि जानिये, रवि दिन दीपक जान ॥**
**तीन भुवन दीपक धरम, कुल दीपक सुत मान ॥ १३३ ॥**

रात्रि का दीपक चन्द्रमा है, दिन का दीपक सूर्य है, तीनों लोकों का दीपक धर्म है और कुल का दीपक सपूत लड़का है ॥ १३३ ॥

**तृष्णा खानि अपार है, अर्णव जिमि गम्भीर ॥**
**सहस यतन हूँ नहिँ भरै, सिन्धु यथा बहुनीर ॥ १३४ ॥**

यह आशा ( तृष्णा ) की खान अपार है तथा समुद्र के समान अति गम्भीर है, यह ( तृष्णा की खान ) सहस्रों यत्नों से भी पूरी नहीं होती है, जैसे—समुद्र बहुत जल से भी पूर्ण नहीं होता है ॥ १३४ ॥

**जिहि जीवन जीवैं इते, मित्ररु बान्धव लोय ॥**
**ताको जीवन सफल जग, उदर भरै नहिँ कोय ॥ १३५ ॥**

जिस के जीवन से मित्र और बांधव आदि जीते हैं—संसार में उसी पुरुष का जीना सफल है और यों तो अपने ही पेट को कौन नही भरता हे ॥ १३५ ॥

**भोजन वहि मुनि शेष जो, पाप हीन बुध जान ॥**
**पीछेउ हितकर मित्र सो, धर्म दम्भ विन मान ॥ १३६ ॥**

मुनि ( साधु ) को देकर जो शेष बचे वही भोजन है ( और तो शरीर को भाड़ा देना मात्र है ), जो पापकर्म नहीं करता है वही पण्डित है, जो पीछे भी भलाई करने वाला है वही मित्र है और कपट के विना जो किया जावे वही धर्म है ॥ १३६ ॥

**अवसर रिपु से सन्धि हो, अवसर मित्र विरोध ॥**
**कालछेप पण्डित करै, कारज कारण सोध ॥ १३७ ॥**

समय पाकर शत्रु से भी मित्रता हो जाती है और समय पाकर मित्र से भी शत्रुता ( विरोध ) हो जाती है, इस लिये पण्डित ( बुद्धिमान् ) पुरुष कारण के विना कार्य का न होना विचार अपना कालक्षेप ( निर्वाह ) करता है ॥ १३७ ॥

---

१—क्योंकि मूर्ख और भक्तिरहित पुत्र से कुल को कोई भी लाभ नहीं पहुच सकता है ॥

२—क्योंकि ज्यों २ धनादि मिलता जाता है त्यों २ तृष्णा और भी वढती जाती है ॥

३—कार्य कारण के विषय में यह समझना चाहिये कि—पाच पदार्थ ही जगत् के कर्त्ता हैं, उन्हीं को ईश्वरवत् मानकर बुद्धिमान् पुरुष अपना निर्वाह करता है—वे पाच पदार्थ ये हैं—काल अर्थात् समय, वस्तुओं का स्वभाव, होनहार ( नियति ), जीवों का पूर्वकृत कर्म और जीवों का उद्यम, अव देखिये कि उत्पत्ति और विनाश, ससार की स्थिति और गमन आदि सव व्यवहार इन्हीं पाचों कारणों से होता है, सृष्टि अनादि है, किन्तु जो लोग कर्मरहित, निरञ्जन, निराकार और ज्ञानानन्द पूर्ण ब्रह्म को संसार का कर्त्ता

**व्याधिसहित धन हीन अरु, जो नर है परदेश ॥**
**शोक तस पुनि सुहृद् जन, दर्शन औषध भेष ॥ १३८ ॥**

रोगी, निर्धन, परदेश में रहने वाले और शोक से दुःखित पुरुषों के लिये प्रिय मित्र का दर्शन होना औषधरूप है ॥ १३८ ॥

**घोड़ा हाथी लोह मय, वस्त्र काष्ठ पाषान ॥**
**नारी नर अरु नीर में, अति अन्तर पहिचान ॥ १३९ ॥**

घोड़ा, हाथी, लोहे से बने पदार्थ, वस्त्र, काष्ठ, पत्थर, स्त्री, पुरुष और पानी, इन का अन्तर एक बड़ा ही अन्तर है ॥ १३९ ॥

**तिय कुलीन अरु नरपती, मन्त्री चाकर लोग ॥**
**थान भ्रष्ट शोभैं नहीं, दन्त केश नख भोग ॥ १४० ॥**

कुलवती स्त्री, राजा, मन्त्री (प्रधान), नौकर लोग, दाँत, केश, नख, भोग और मनुष्य, ये सब अपने स्थान पर ही शोभा देते हैं किन्तु अपने स्थान से भ्रष्ट होकर शोभा नहीं देते है ॥ १४० ॥

**पूगीफल अरु पत्र अहि, राजहंस तिमि वाजि ॥**
**पण्डित गज अरु सिंह ये, थान भ्रष्ट हू राजि ॥ १४१ ॥**

सुपारी, नागरवेल के पान, राजहंस, घोड़ा, सिंह, हाथी और पण्डित, ये सब अपने स्थान से भ्रष्ट होकर भी शोभा पाते है ॥ १४१ ॥

**जो निश्चय मारग गहै, रहे ब्रह्मगुण लीन ॥**
**ब्रह्म दृष्टि सुख अनुभवै, सो ब्राह्मण परवीन ॥ १४२ ॥**

जो निश्चयमार्ग[3] का ग्रहण करे, ब्रह्म के गुणों में लीन (तत्पर) हो तथा ब्रह्मदृष्टि के सुख का अनुभव करे, उस को चतुर ब्राह्मण समझना चाहिये ॥ १४२ ॥

---

मानते हैं वह उन का भ्रम है और यथार्थ तत्त्व को विना विचारे वे ऐसा मानते हैं—सृष्टिविषयक कर्त्ता के विषयमें विशेष वर्णन देखने की इच्छा हो तो वृहत्खरतर गच्छीय महामुनि श्री चिदानन्द जी महाराज (जो कि महात्यागी वैरागी ध्यानी जैन श्वेताम्बर सघ मे एक नामी पुरुष हो गये हैं) के बनाये हुए स्याद्वादानुभव रत्नाकर नामक मुद्रित ग्रन्थ मे देखो, उक्त मुनिजी ने पक्षपातरहित होकर इस ग्रन्थ को बनाया है. अतः यह ग्रन्थ अत्यन्त माननीय है, यद्यपि यह ग्रन्थ खण्डन मण्डन का है तथापि अत्यन्त पक्षपातरहित है तथा इस ग्रन्थ मे वादी के माने हुए मत से ही उस का खण्डन दिखाया गया है, मेरी सम्मति मे ऐसा उपकारी ग्रन्थ उक्त विषय मे जैन ग्रन्थो मे दूसरा कोई नहीं छपा है, इस लिये प्रत्येक जैन भ्राता को योग्य है कि, इस ग्रन्थ की एक पुस्तक मगाकर अवश्य पढ़ें, इस ग्रन्थ की कुछ प्रतिया हमारे कार्यालय में भी हैं यदि किसी सुजन को आवश्यकता हो तो भेजी जा सकती है—इस का मूल्य केवल २॥ रु० मात्र है ॥

१—इस का उदाहरण प्रत्यक्ष ही है ॥ २—इस का भी उदाहरण प्रत्यक्ष ही दीख पड़ता है ॥

३—अर्थात् व्यवहारमार्ग (व्यवहारनय) को छोडकर निश्चयमार्ग (निश्चयनय) का ग्रहण करे, नय सात हैं—इन का विषय "नयपरिच्छेद" आदि ग्रन्थो मे देखो ॥

**जो निश्चय गुण जानि के, करै शुद्ध व्यवहार ॥**
**जीतै सेना मोह की, सो क्षत्री भुजभार ॥ १४३ ॥**

जो निश्चय[1] गुणों को जान कर, शुद्ध शुद्ध व्यवहार करै तथा मोह[2] की सेना को जीत ले, वही बड़ी भुजावाला ( बलिष्ठ ) क्षत्रिय जानना चाहिये ॥ १४३ ॥

**जो जानै व्यवहार नय, दृढ़ व्यवहारी होय ॥**
**शुभ करणी सों रमि रहै, वैश्य कहावै सोय ॥ १४४ ॥**

जो व्यवहार[3] नय को जानता हो, व्यवहार[4] में दृढ हो तथा शुभ करणी[5] ( सुन्दर कर्मों )में रमण करता हो ( तत्पर रहता हो ) उसीको वैश्य कहना चाहिये ॥ १४४ ॥

**जो मिथ्या तम आदरै, राग दोष की खान ॥**
**विनय विवेक कृतिहिं करै, शूद्र वर्ण सो जान ॥ १४५ ॥**

जो मिथ्यातम[6] का आदर करे, राग और दोष की खान हो तथा अपने कर्तव्य विनय[7] को ही जानकर सब कार्य करे, उसी को शूद्र वर्ण जानना चाहिये ॥ १४५ ॥

**सज्जन[8] सुनियो कान दै, गृह आश्रम के बीच ॥**
**नीति न जानै जो पुरुष, करै काम वह नीच ॥ १४६ ॥**
**तत्व विचारै नीति को, जो नर चित्त लगाय ॥**
**तीन लोक की सम्पदा, अनायास[9] वह पाय ॥ १४७ ॥**

---

१—निश्चय गुणों को अर्थात् निश्चय नय के गुणो को ग्रहण करे ॥

२—क्योंकि मोह की सेना के काम क्रोध आदि योद्धाओं को जीतना अति कठिन है ॥

३—देखो १४२ वें दोहे का नोट। यह नयो का प्रकरण बहुत वडा है–इस वास्ते इस विषय में यहा नहीं लिखा गया है–किन्तु इस का विषय दूसरे ग्रन्थों में देखना चाहिये ॥

४—वैश्य को व्यवहार में सदा दृढ रहना चाहिये–तथा अपने वचन पर कायम रहना चाहिये–किन्तु लोगों का धन लेकर दिवाला नहीं निकाल देना चाहिये ॥

५—शुभ करणी में अर्थात् दान, परोपकार, पशुरक्षण, वियावृद्धि, साधुसेवा और धर्मव्यवहार मे तत्पर रहना चाहिये ॥

६—मिथ्यातम शब्द का अर्थ अज्ञानान्धकार है–अर्थात् अज्ञानान्धकार से होनेवाले कार्यों का आदर करै–जैसे–क्रोध, मान, माया, लोभ और परोपकार आदि निकृष्ट कार्यों को अच्छा समझे–किन्तु ज्ञान-सम्बधी कार्यों में श्रद्धा न रक्खे ॥

७—क्योंकि ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य, इन तीन वर्णों का विनय करना ही शूद्र का मुख्य कर्त्तव्य है–जैसा कि धर्मशास्त्र मे लिखा है कि–"एकमेव तु शूद्रस्य प्रभु कर्म समादिशत् ॥ एतेषामेव वर्णाना शुश्रूषामनसूयया ॥ १ ॥" अर्थात् असूयारहित होकर तीन वर्णों की शुश्रूषा ( सेवा और विनयादि ) करना ही शूद्र का मुख्य कर्त्तव्य है ॥

८–ग्रन्थकर्ता के विनय के दोहे ॥ ९–विना परिश्रम ही ॥

**शिशुलीला[1] मैं ने करी, छमौ मोहिँ सुज्ञान ॥**
**कविता जानौं मैं नहीं, नहिँ मोहिँ पिङ्गल[2] ज्ञान ॥ १४८ ॥**
**चाणक नीती सार गहि, कमला[3] रक्षक कीन ॥**
**नीतिसार दोहावली, त्रुटि सब छमहु प्रवीन ॥ १४९ ॥**

यह द्वितीय अध्याय का चाणक्य नीतिसार दोहावलि नामक प्रथम प्रकरण समाप्त हुआ ॥

---

## दूसरा प्रकरण—सुभाषित रत्नावलि के दोहे ॥

उत्तम मध्यम अधम की, पाहन[4] सिकता[5] तोय[6] ॥ प्रीति अनुक्रम[7] जानिये, वैर व्यतिक्रम[8] होय ॥१॥ रागी औगुण ना गिनै, यही जगत की चाल ॥ देखो सब ही श्याम को, कहत बाल सब लाल ॥ २ ॥ जो जाको गुन जानही, सो तिहि आदर देत ॥ कोकिल अम्बहि[9] लेत है, काग निबोली लेत ॥ ३ ॥ हलन चलन की शक्ति है, तब लौ उद्यम ठान ॥ अजगर ज्यों मृगपति[10]वदन, मृग न परत है आन ॥ ४ ॥ जाही तें कछु पाइये, करिये ताकी आस ॥ रीते सरवर[11] पै गये, कैसे बुझत पियास ॥ ५ ॥ देवो अवसर को भलो, जासों सुधरै काम ॥ खेती सूखे बरसिवो, घन[12] को कौने काम ॥ ६ ॥ अपनी पहुँच विचारि के, करतब करिये दौड़ ॥ ते ते पाँव पसारिये, जेती लांबी सौड़[13] ॥ ७ ॥ कैसे निबहै निबल जन, करि सबलन सों गैर[14] ॥ जैसे बसि सागर विषै, करत मगर सों वैर ॥ ८ ॥ पिशुन[15] छल्यो नर सुजन सों, करत बिसास न चूक ॥ जैसे दाध्यो[16] दूध को, पियत छाछ कों फूक ॥ ९ ॥ प्राण तृषातुर[17] के रहै, थोडे हूँ जलपान ॥ पीछे जल भर सहस[18] घट, डारे मिलत न प्रान ॥ १० ॥ विद्या धन उद्यम विना, कहो जु पावै कौन ॥ विना डुलाये ना मिलै, ज्यों पंखे की पौन ॥ ११ ॥ [illegible]नती देखि बनाइये, परत न दीजे पीठ ॥ जैसी चलै वयार तव, तैसी दीजै पीठ ॥ १२ ॥ [illegible] नर की प्रीति की, दीन्ही रीति बताय ॥ जैसे छीलरे[19] ताल जल, घटत घटत घटि जा[illegible] ॥ १३ ॥ अन मिलती जोई करत, ताही को उपहास[20] ॥ जैसे जोगी जोग में, करत भोग की आस ॥ १४ ॥ बुरे लगत सिख[21] के वचन,

---

१–बाललीला अर्थात् बच्चो का खेल ॥ २–छन्द का एक ग्रन्थ है ॥ ३–श्रीपाल वा श्रीपालचन्द्र ॥ ४–पत्थर ॥ ५–रेत, बालू ॥ ६–जल ॥ ७–क्रमसे ॥ ८–उलटा ॥ ९–आम को ॥ १०–सिंह के मुख में ॥ ११–तालाव ॥ १२–मेघ ॥ १३–लिहाफ वा रजाई ॥ १४–विरोध ॥ १५–चुगुलखोर, निन्दक ॥ १६–जला हुआ ॥ १७–प्यास से व्याकुल ॥ १८–सहस्र अर्थात् हजार ॥ १९–कम गहिरा ॥ २०–हँसी, ठट्ठा ॥ २१–शिक्षा, नसीहत ॥

मनमें सोचहु आप ॥ कड़ुई औषध बिन पिये, मिटत न तन को ताप[1] ॥ १५ ॥ रहे स-मीप बड़ेन के, होत बड़ो हित मेल ॥ सब ही जानत बढत है, वृक्ष बराबर बेल ॥ १६ ॥ उपकारी[2] उपकार[3] जग, सब सों करत प्रकास ॥ ज्यों कटु[4] मधुरे तरु[5] मलय[6], करत सुवासहि जास ॥ १७ ॥ करिये सुख को होत दुख, यह कहु कौन सयाँन[7] ॥ वा सोने को जारिये, जासों टूटै कान ॥ १८ ॥ नयना देत बताय सब, हिय[8] को हेत[9] अहेत[10] ॥ ज्यों नाई की आरसी, भली बुरी कहि देत ॥ १९ ॥ फेर न व्है है कपट सों, जो कीजै व्यौपार ॥ जैसे हांड़ी काठ की, चढ़ै न दूजी वार ॥ २० ॥ सुखदायी जो देत दुख, सो सब दिन को फेर ॥ शशि[11] शीतल संयोग में, तपत[12] विरह[13] की बेर[14] ॥ २१ ॥ भले बुरे सब एकसे, जौ [15]लौ बोलत नाहिं ॥ जान परत है काक[16] पिक[17], ऋतु वसन्त[18] के माहिं ॥ २२ ॥ नि-सफल श्रोता[19] मूढ़[20] यदि, वक्ता[21] वचन विलास ॥ हाव भाव ज्यों तीय[22] के, पति अन्धे के पास ॥ २३ ॥ कुल अरु गुण जाने विना, मान न कर मनुहार ॥ ठगत फिरत ठग जगत को, भेष भगत को धार ॥ २४ ॥ हित हू की कहिये न तिहिं, जो नर होय अबोध[23] ॥ ज्यों नकटे को आरसी, होत दिखाये क्रोध ॥ २५ ॥ मूरख को पोथी दई, बांचन को गु-नगाथ ॥ जैसे निर्मल आरसी, दई अन्ध के हाथ ॥ २६ ॥ मधुर वचन से मिटत है, उ-त्तम जन अभिमान ॥ तनक शीत[24] जल से मिटै, जैसे दूध उफान ॥ २७ ॥ जिहिं से रक्षा होत है, हुवै उसी से घात[25] ॥ कहा करै कोऊ जतन, बाड़ काकड़ी खात ॥ २८ ॥ सबै सहायक सबल के, कोउ न निबल सहाय ॥ पवन[26] जगावत आग कों, दीपहिं देत बुझाय ॥ २९ ॥ समय समुझि जो कीजिये, काम वही अभिराम[27] ॥ सिन्धव[28] मांग्यो जी-मते, घोड़े को कह काम ॥ ३० ॥ जो जिहिं भावै[29] सो भलो, गुन को कछु न विचार ॥ तजि गजमुकता[30] भीलनी, पहिरत गुञ्जाहार[31] ॥ ३१ ॥ जासों चालै जीविका, करिये सो अभ्यास ॥ वेश्या पालै [32]शील तो, कैसे पूरै आस ॥ ३२ ॥ दुष्ट न छोड़ै दुष्टता, नाना शिक्षा देत ॥ धोये हूँ सौ बेर के, काजल होत न श्वेत[33] ॥ ३३ ॥ एक भले सब को भलो, देखो विशद[34] विवेक[35] ॥ जैसे संत[36] हरिचन्द के, उधरे जीव अनेक ॥ ३४ ॥ एक बुरे सब को बुरो, होत सबल[37] के कोप[38] ॥ औगुन अर्जुन के भयो, सब क्षत्रिन को लोप ॥ ३५ ॥

---

१–दु ख, ज्वर की पीडा ॥ २–भलाई करनेवाला ॥ ३ भलाई ॥ ४–कड़ुआ ॥ ५–वृक्ष ॥ ६–चन्दन ॥ ७–चतुराई ॥ ८–हृदय ॥ ९–भलाई ॥ १०–बुराई ॥ ११–चन्द्रमा ॥ १२–दु ख देता है ॥ १३–जुदाई ॥ १४–समय ॥ १५–तक ॥ १६–कौआ ॥ १७–कोयल ॥ १८–मौसम वहार ॥ १९–सुननेवाला ॥ २०–मूर्ख ॥ २१–बोलने वाला ॥ २२–स्त्री ॥ २३–अज्ञान, मूर्ख ॥ २४–ठढा ॥ २५–पीडा, हानि ॥ २६–हवा ॥ २७–सुन्दर ॥ २८–घोडा तथा सधानोन ॥ २९ अच्छा लगता है ॥ ३०–हाथी के मोती ॥ ३१–घुघुची (चिरमी) की माला ॥ ३२–सदाचार ॥ ३३–सफेद ॥ ३४–बडा, अच्छा ॥ ३५–ज्ञान ॥ ३६–सत्य हरिश्चन्द्र राजा, जिन्हों ने राज्य आदि को छोड़कर भी सत्य को नहीं छोडा था ॥ ३७–बलवान्, जोरावर ॥ ३८–गुस्सा ॥

मान होत है गुनन तें, गुन विन मान न होय ॥ शुक[1] सारिक[2] राखैं सबै, काग न राखै कोय ॥ ३६ ॥ आडम्बर[3] तजि कीजिये, गुण संग्रह[4] चित चाँहि ॥ दूधरहित गउ नहिँ बिकै, आनी घण्ट बजाँहि ॥ ३७ ॥ जैसे गुण दीन्हें दई[5], तैसो रूप निबन्ध ॥ ये दोऊ कहँ पाइये, सोनो और सुगन्ध ॥ ३८ ॥ अभिलाषी[6] इक बात के, तिन में होय विरोध[7] ॥ काज राज के राजसुत[8], लड़त भिड़त करि क्रोध ॥ ३९ ॥ नहिँ इलाज देख्यो सुन्यो, जासों मिटत सुभाव ॥ मधुपुट[9] कोटिक[10] देत हूँ, विष न तजत विषभाव[11] ॥ ४० ॥ प्रीति निवाहन कठिन है, समुझि कीजियो कोय ॥ भांग भखन है सुगम[12] पुनि, लहर कठिन ही होय ॥ ४१ ॥ देव सेव फल देत है, जाको जैसो भाव[13] ॥ जैसो मुख करि आरसी, देखै सोइ दिखाव ॥ ४२ ॥ कुल बल जैसो होय सो, तैसी करिये बात ॥ बनिक[14] पुत्र जानै कहा, गढ[15] लेवे की घात ॥ ४३ ॥ जैसो बन्धन प्रेम को, तैसो बन्ध न और ॥ काठ[16] भेद समरत्थ हूँ, कमल न छेदै भौंर[17] ॥ ४४ ॥ अपनी अपनी गरज[18] सब, बोलत करत निहोर[19] ॥ विना गरज[20] बोलै नहीं, गिरिवर[21] हूँ के मोर ॥ ४५ ॥ जो सब ही को देत है, दाता कहिये सोय ॥ जलधर[22] बरसत सम[23] विषम[24], थल[25] न विचारत कोय ॥ ४६ ॥ जो समुझै जिहिँ बात को, सो तिहिँ करै विचार ॥ रोग न जानै ज्योतिषी, वैद्य ग्रहन के चार[26] ॥४७॥ प्रकृति मिले मन मिलत है, अन मिल ते न मिलाय ॥ दूध दही से जमत है, कांजी से फटि जाय ॥ ४८ ॥ बात कहन की रीति में, है अन्तर[27] अधिकाय ॥ एक वचन रिस[28] ऊपजै, एक वचन से जाय ॥ ४९ ॥ एक वस्तु गुण होत है, भिन्न प्रकृति के भाय ॥ भैंटा[29] एक को पित करत, करत एक को वाय[30] ॥ ५० ॥ स्वारथ के सब ही सगे, विन स्वारथ कोइ नाहिँ ॥ सेवैं पंछी सरस[31] तरु[32], निरस[33] भये उडि जाहिँ ॥ ५१ ॥ सुख बीते दुख होत है, दुख बीते सुख होत ॥ दिवस[34] गये ज्यों निशि[35] उदित[36], निशि गत[37] दिवस उदोत[38] ॥ ५२ ॥ जो भाषै सोई सही, बडे पुरुष की बान ॥ है अनंग[39] ताको कहै, महारूप की खान ॥ ५३ ॥ पर घर कबहुँ न जाइये, गये घटत है जोत ॥ रविमण्डल[40] में जात शशि[41], हीन[42] कला छवि होत ॥ ५४ ॥ उरही[43] से कोमल प्रकृति, सज्जन परम दयाल ॥ कौन सिखावत है कहो, राजहंस को चाल ॥ ५५ ॥ जनि[44] पण्डित विद्या तजहु, मूरख

---

१–तोता ॥ २–मैना ॥ ३–ढोंग ॥ ४–संचय ॥ ५–विधाता, ईश्वर ॥ ६–चाहनेवाले ॥ ७–वैर ॥ ८–राजपुत्र ॥ ९–शहद के पुट ॥ १०–करोडों ॥ ११–विषैलापन ॥ १२–सहज ॥ १३–श्रद्धा ॥ १४–बनिये का बेटा ॥ १५–किला ॥ १६–लकडी के काटने में समर्थ भी ॥ १७–भौंरा ॥ १८–मतलब ॥ १९–खुशामद ॥ २०–बादल का गरजना ॥ २१–श्रेष्ठ पर्वत ॥ २२–मेघ ॥ २३–चौरस ॥ २४–ऊंचा नींचा ॥ २५–स्थान ॥ २६–गति ॥ २७–फर्क ॥ २८–गुस्सा ॥ २९–वैंगन ॥ ३०–बादी ॥ ३१–हरा ॥ ३२–वृक्ष ॥ ३३–सूखा ॥ ३४–दिन ॥ ३५–रात्रि ॥ ३६–उदय होने पर ॥ ३७–बीतने पर ॥ ३८–उदय होता है ॥ ३९–कामदेव ॥ ४०–सूर्यमडल ॥ ४१–चन्द्रमा ॥ ४२–रहित ॥ ४३–स्वभाव से ही ॥ ४४–मत ॥

धन अवरेख[1] ॥ कुलजा[2] शील न परिहरै[3], कुलटा[4] भूषन देख ॥ ५६ ॥ एक दशा निवहै नहीं, जैनि[5] पछितावहु कोय ॥ रवि[6] हू की इक दिवस में, तीन अवस्था होय ॥ ५७ ॥ नर सम्पति दिन पाइके, अति मति करियो कोय ॥ दुर्योधन अति मान से, भयो निधन[7] कुल खोय ॥ ५८ ॥ जे चेतन[8] ते क्यों तजै, जाको जासों मोह ॥ चुम्बक के पाछे लग्यो, फिरत अचेतन[9] लोह ॥ ५९ ॥ घटत बढत सम्पति विपति, गति अरहट की जोय[10] ॥ रीती[11] घटिका भरतु है, भरी सु रीती होय ॥ ६० ॥ उत्तम जन की होड़[12] करि, नीच न होत रसाल[13] ॥ कौवा कैसे चलि सकै, राजहंस की चाल ॥ ६१ ॥ उत्तम जन के सङ्ग में, सहजै ही सुख भासै[14] ॥ जैसे नृप लावै[15] अतर, लेत सभाजन बास[16] ॥ ६२ ॥ जो पावै अति ऊंच पद, ताको पतन[17] निदान[18] ॥ ज्यों तपि तपि मध्यान्ह[19] लौ[20], अस्त होत है भान[21] ॥ ६३ ॥ मूरख गुण समुझै नहीं, तौ न गुणी में चूक ॥ कहा भयो दिन को विभौ[22], देख्यो जो न उलूक[23] ॥ ६४ ॥ विन स्वारथ कैसे सहै, कोऊ कडुवे बैन[24] ॥ लात खाय पुचकारिये, होय दुधारू[25] धैन[26] ॥ ६५ ॥ सुजन तजहिं नहिं सुजनता, कीन्हे हूँ अपकार[27] ॥ ज्यों चन्दन छेदै तऊ[28], सुरभित[29] करहि कुठार[30] ॥ ६६ ॥ दुष्ट न छांड़ै दुष्टता, पोषै राखै ओट ॥ सर्प-हिं कैसहु हित करौ, चपे[31] चलावै चोट ॥ ६७ ॥ होय बुराई से बुरो, यह कीन्हो नि-रधार[32] ॥ खाड़[33] खनैगो[34] और को, ताको कूप[35] तयार ॥ ६८ ॥ अति ही सरल[36] न हूजिये, देखो ज्यों वनराय ॥ सीधे सीधे छेदिये, बांको[37] तरु बचि जाय ॥ ६९ ॥ बहुतन को न विरोधिये, निबल जानि बलवान ॥ मिलि भखि[38] जाहिं पिपीलिका[39], नागहिं[40] नग[41] के मान[42] ॥ ७० ॥ बहुत निबल मिलि बल करै, करै जु चाहै सोय ॥ तृन[43]गण की डोरी करै, हस्ति हु बन्धन होय ॥ ७१ ॥ सुजन कुसङ्गति दोष तें, सज्जनता न तजन्त[44] ॥ ज्यों भुजंगगण[45] संगहू, चन्दन विष न धरन्त ॥ ७२ ॥ पड़ि संकट[46] हू साधुजन[47], नेक न होत मलीन[48] ॥ ज्यों ज्यों कञ्चन[49] ताइये, त्यों त्यों निरमल वान ॥ ७३ ॥ कन कन जोरे मन जुरै, काढ़े निबेरै[50] सोय ॥ बूंद बूंद ज्यों घट[51] भरै, टपकत रीतै सोय ॥ ७४ ॥ ऊचे हु बैठे नहिं लेहै[52],

---

१–देखो ॥ २–कुलीन स्त्री ॥ ३–छोडती है ॥ ४–व्यभिचारिणी स्त्री ॥ ५–मत ॥ ६–सूर्य ॥ ७–नष्ट हुआ ॥ ८–जानदार, समझदार ॥ ९–वेजान ॥ १०–देखो ॥ ११–खाली ॥ १२–बराबरी ॥ १३–उत्तम ॥ १४–मालूम होता है ॥ १५–लगाता है ॥ १६–गन्ध, खुशवू ॥ १७–गिरना ॥ १८–आखिरकार ॥ १९–दो पहर ॥ २०–तक ॥ २१–सूर्य ॥ २२–प्रकाश, रोशनी ॥ २३–उल्लू, घुग्घू ॥ २४–वचन ॥ २५–दूध देने वाली ॥ २६–गाय ॥ २७–बुराई ॥ २८–तो भी ॥ २९–सुगन्धित ॥ ३०–कुल्हाडा ॥ ३१–दवने पर ॥ ३२–निश्चय ॥ ३३–गड्ढा ॥ ३४–खोदेगा ॥ ३५–कुआ ॥ ३६–सीधा ॥ ३७–टेढा ॥ ३८–खा जाती हैं ॥ ३९–चींटिया, कीडिया ॥ ४०–हाथी को ॥ ४१–पर्वत ॥ ४२–बराबर ॥ ४३–तिनकों का ढेर ॥ ४४ छोडते हैं ॥ ४५–सार्पो का समूह ॥ ४६–दु ख ॥ ४७–अच्छे आदमी ॥ ४८–दु खित ॥ ४९–सोना ॥ ५०–पूरा हो जाता है ॥ ५१–घड़ा ॥ ५२–पाता है ॥

गुण विन बड़पन कोय ॥ बैठ्यो देवल[1] शिखर[2] पर, वायस[3] गरुड न होय ॥ ७५ ॥ सांच झूंठ निरणय करै, नीतिनिपुण[4] जो होय ॥ राजहंस विन को करै, क्षीर[5] नीर[6] को दोय ॥ ७६ ॥ दोषहिँ को उमँहै[7] गहै, गुण न गहै खललोक[8] ॥ पियै रुधिर[9] पय[10] ना पियै, लगी पयोधर[11] जोंक ॥ ७७ ॥ भलो न होवै दुष्ट जन, भलो कहै जो कोय ॥ विष मधुरो मीठो लवण, कहे न मीठो होय ॥ ७८ ॥ एक उदर[12] एकहि समय, उपजत एक न होय ॥ जैसे कांटे बेर के, सीधे वांके दोय ॥ ७९ ॥ हरत देवता निवल अरु, दुर्वल ही के प्रान ॥ बाघ सिंह को छोड़ि के, लेत छाग[13] वलिदान ॥ ८० ॥ उद्यम कवहुँ न छोड़िये पर आशा के मोद[14] ॥ गागर कैसे फोरिये, उनयो[15] देखि पयोद[16] ॥ ८१ ॥ कारज धीरे होत है, काहे होत अधीर ॥ समय पाय तरुवर फलै, केतक[17] सींचहु नीर ॥ ८२ ॥ जो पहिले कीजै यतन, सो पाछे फलदाय ॥ आग लगे खोदै कुआ, कैसे आग बुझाय ॥ ८३ ॥ क्यों कीजै ऐसो यतन, जासों काज न होय ॥ परवत पै खोदै कुआ, कैसे निकसै तोय[18] ॥८४॥ सेव्यो छोटो ही भलो, जासे गरज[19] सराय[20] ॥ कीजै कहा समुद्र को, जासे प्यास न जाय ॥ ॥ ८५ ॥ उद्यम से सब मिलत है, विन उद्यम न मिलाहिँ ॥ सीधी अंगुली घी जम्यो, कबहूँ निकसत[21] नाहिँ ॥ ८६ ॥ कहिये बात प्रमाण की, जासों सुधरै काज ॥ फीको थोड़े लवण[22] से, अधिकहि खारो नाज ॥ ८७ ॥ कहै रसीली[23] बात सो, बिगड़ी लेत सुधार ॥ सरस[24] लवण की दाल में, ज्यों नींबूरस डार ॥ ८८ ॥ सुधरी बिगड़ै वेग[25] से, बिगड़ी फिर सुधरै न ॥ दूध फटै कांजी पड़े, सो फिर दूध बनै न ॥ ८९ ॥ बिगड़ी हू सुधरै वचन, जैसे वणिक[26] विशेष ॥ हींग मिरी[27] जीरो कहै, हग मर जर लिख लेष ॥ ९० ॥ बहुत किये हूँ नीच को, नीच सुभाव न जात ॥ छोड़ि ताल जल कुम्भ[28] में, कौवा चोंच भरात ॥ ९१ ॥ चतुर कूर[29] इक सम[30] गिनै, जाके नाँहि विवेक[31] ॥ जैसे अबुध[32] गमार के, पांच कांच है एक ॥ ९२ ॥ कूर न होवै चतुर नर, कूर कहै जो कोय ॥ मानै कांच गमार तौ, पांच काच नहिँ होय ॥ ९३ ॥ वेष बनाये सूर[33] को, कायर[34] सूर न होय ॥ खाल उढाये सिंह की, स्याल सिंह नहिँ होय ॥ ९४ ॥ बड़े न [35]लोपै लाजकुल[36], लोपै नीच अधीर ॥ उदधि[37] रहै मरजाद में, बहै उमड़ि[38] नदि नीर ॥ ९५ ॥ जैसी संगति बैठिये, इज्जत मिलि है आय ॥ सिर पर मखमल सेहरो, पनहीं मखमल पांय ॥ ९६ ॥ चतुर सभा में मूर्ख

---

१–मन्दिर ॥ २–चोटी ॥ ३–कौआ ॥ ४–न्याय में चतुर ॥ ५–दूध ॥ ६–पानी ॥ ७–चाव से ॥ ८–दुष्ट जन ॥ ९–खून ॥ १०–दूध ॥ ११ स्तन, थन ॥ १२–पेट ॥ १३–बकरा ॥ १४–खुशी ॥ १५–उमडा हुआ ॥ १६–मेघ ॥ १७–कितना ही ॥ १८–पानी ॥ १९–मतलव ॥ २०–पूरी हो ॥ २१–निकलता है ॥ २२–निमक, नोन ॥ २३–मीठी ॥ २४–अधिक ॥ २५–शीघ्र ॥ २६–बनिया ॥ २७–मिर्च ॥ २८–घडा ॥ २९–मूर्ख ॥ ३०–समान ॥ ३१–ज्ञान ॥ ३२–मूर्ख॥ ३३–वहादुर ॥ ३४ डरपोक ॥ ३५–नष्ट करते हैं ॥ ३६–कुल की लज्जा ॥ ३७–समुद्र ॥ ३८–उमड कर ॥

नर, शोभा पावत नांहि ॥ जैसे वंक[1] शोभत नहीं, हंस मंडेली[2] मांहि ॥ ९७ ॥ बुरी करै सोई बुरो, बुरो नांहि कोइ और ॥ वणिज[3] करै सो बानियां, चोरी करै सो चौर ॥ ९८ ॥ झूंठ बसै जा पुरुष के, ताही की अप्रतीत[4] ॥ चोर जुवारी से भलो, याते करत प्रतीत[5] ॥ ॥ ९९ ॥ विना सिखाये हू लैहै[6], जाकी जैसी रीत ॥ जनमत सिंहनि को तनय[7], गज पर चढ़त अभीत[8] ॥ १०० ॥ सत्य वचन मुख जो कहै, ताकी चाह सराह[9] ॥ ग्राहक[10] आवै दूर से, सुनि इक शबदी[11] साहै[12] ॥ १०१ ॥ बुद्धि विना विद्या कहो, कहा सिखावै कोय ॥ प्रथम गाम ही नांहि तो, सींव कहां से होय ॥ १०२ ॥ कह रस[13] में कह रोष[14] में, अरि[15] सों जनि[16] पतियाय[17] ॥ जैसे शीतल[18] तप्त[19] जल, डारत आग बुझाय ॥ १०३ ॥ विद्या याद किये विना, विसर[20] जात है मान ॥ बिगड़ जात विन खबर तें, चोली को सो पान ॥१०४॥ अन्तर[21] अंगुली चार को, सांच झूंठ में होय ॥ सब मानैं देखी कही, सुनी न मानै कोय ॥ ॥ १०५ ॥ जोर न पहुँचे निबल पर, जो पै सबल सहाय ॥ भोडल की फानूस हू, दीप न वातें[22] बुझाय ॥ १०६ ॥ होय भले के सुत[23] बुरो, भलो बुरे के होय ॥ दीपक से काजल प्रकट[24], कमल कीच से होय ॥ १०७ ॥ जो धनवन्त सो देत कछु, देय कहा धनहीन[25] ॥ कहा निचोरै नग्न[26] जन, स्नान सरोवर[27] कीन ॥ १०८ ॥ जाकी जेती[28] पहुँच सो, उतनी करत प्रकाश ॥ रवि ज्यों[29] कैसे करि सकै, दीपक तम[30] को नाश ॥ १०९ ॥ उत्तम को अपमान[31] अरु, जहां नीच को मान[32] ॥ कहा भयो जो हंस की, निन्दा[33] काग बखान ॥ ११० ॥ यथायोग[34] की ठौर[35] विन, नर छवि[36] पावत नांहि ॥ जैसे रतन कथीर में, काच कनक[37] के मांहि ॥ १११ ॥ विपत बड़े ही सहत है, इतर[38] विपत से दूर ॥ तारे न्यारे रहत है, गहै राहु शशि[39] सूर[40] ॥ ११२ ॥ विद्या गुरु की भक्ति सों, क्या कीन्हे अभ्यास ॥ भील द्रोण के विन कहे, सीख्यो वाण विलास ॥ ११३ ॥ उद्यम बुधि बलसों मिलै, तब पावत शुभसाज ॥ अन्ध[41] खंध[42] चढि पङ्गु[43] ज्यों, सबै सुधारत काज ॥ ११४ ॥ फल विचारि कारज करहु, करहु न व्यर्थ अमेल ॥ तिल ज्यों[44] बालू पेरिये, नांहिन[45] निकसै तेल ॥ ११५ ॥ दुष्ट निकट बसिये नहीं, बसि न कीजिये बात ॥ कदली[46] बेर प्रसंग[47] से, विंधहि कण्टकन[48] पात[49] ॥ ११६ ॥ पुन्य विवेक[50] प्रभाव[51] से, निश्चय लक्ष्मि निवास ॥ जबलौ तेल प्रदीप[52] में,

---

१—बगुला ॥ २—समूह ॥ ३—व्यापार ॥ ४—अविश्वास ॥ ५—विश्वास ॥ ६—लेता है ॥ ७—पुत्र ॥ ८—निडर होकर ॥ ९—तारीफ ॥ १०—लेनेवाला ॥ ११—एक वात कहनेवाला ॥ १२—साहूकार ॥ १३—प्रीति ॥ १४—गुस्सा ॥ १५—वैरी ॥ १६—मत ॥ १७—विश्वास करो ॥ १८—ठंढा ॥ १९—गर्म ॥ २०—भूल जाती है ॥ २१—फर्क ॥ २२—हवा ॥ २३—बेटा ॥ २४—पैदा होता है ॥ २५—गरीव ॥ २६—नगा ॥ २७—तालाव ॥ २८—जितनी ॥ २९—सूर्य के समान ॥ ३०—अँधेरा ॥ ३१—अनादर ॥ ३२—आदर ॥ ३३—बुराई ॥ ३४—उचित ॥ ३५—स्थान ॥ ३६—शोभा ॥ ३७—सोना ॥ ३८—दूसरे ॥ ३९—चद्रमा ॥ ४०—सूर्य ॥ ४१—अधा ॥ ४२—कन्धा ॥ ४३—लगडा, पागला ॥ ४४—समान ॥ ४५—नहीं ॥ ४६—केला ॥ ४७—मोहवत ॥ ४८—कांटों से ॥ ४९—पत्ते ॥ ५०—ज्ञान ॥ ५१—प्रताप ॥ ५२—दीपक ॥

तबलौं ज्योति प्रकास ॥ ११७ ॥ अरि छोटो गिनिये नहीं, जासों होत बिगार ॥ तृन[1] समूह को छिनक[2] में, जारत तनिक[3] अँगार[4] ॥ ११८ ॥ ताको अरि कह करि सकै, जाके यतन उपाय ॥ जरै न ताँती रेत[5] में, जाके पनही[6] पाय ॥ ११९ ॥ पण्डित जन को श्रम[7] मरम, जानत जे मतिधीर[8] ॥ बांझ न कबहूँ जानही, तन प्रसूत[9] की पीर[10] ॥ १२० ॥ वीर पराक्रम[11] सों करै, भूमण्डल[12] को राज ॥ जोरावर यातें करै, वन अपनो मृगराज[13] ॥ १२१ ॥ नृप प्रताप से देश में, दुष्ट न प्रकटै कोय ॥ प्रगटै तेज दिनेश[14] को, तहां तिमिर[15] नहिँ होय ॥ १२२ ॥ यह सांची सब ही कहै, राजा करै सो न्याव ॥ ज्यों चौपड़ के खेलमें, पासा पड़ै सो दाव ॥ १२३ ॥ कारज ताही को सरै[16], करै जो समय निहार[17] ॥ कबहुं न हारै खेल जो, खेलै दाव विचार ॥ १२४ ॥ सब देखैं गुण आपने, ऐब न देखै कोय ॥ करै उजालो दीप[18] पर, तले अँधेरो होय ॥ १२५ ॥ अपनी अपनी ठौर पर, सब को लागै दाव ॥ जल में गाड़ी नाव पर, थलै[19] गाड़ी पर नाव ॥ १२६ ॥ ग्राहक सबै सपूत के, सारै[20] काज सपूत ॥ सब को ढांकन[21] होत है, जैसे वन को सूत ॥ १२७ ॥ आप कष्ट सहि और की, शोभा करत सपूत ॥ चरखी पींजण चरख चढ़ि, जग ढंकन ज्यों सूत ॥ ॥ १२८ ॥ सुथिर सुथाने[22] न छोड़िये, जब[23] लौं होय न और ॥ पिछलो पांव उठाइये, देखि धरन को ठौर ॥ १२९ ॥ को सुख को दुख देत है, देत करम झकझोर ॥ उरझै सुरझै आपही, धजा[24] पवन[25] के जोर ॥ १३० ॥ भली करत लागे विलँव[26], विलँव न बुरे विचार ॥ भवन[27] बनावत दिन लगै, ढाहत[28] लगत न वार[29] ॥ १३१ ॥ विनसत वार न लागही, ओछे नर की प्रीत ॥ अम्बर[30] डम्बर सांझ के, ज्यों बालू की भीत ॥ १३२ ॥ बड़े वचन पलटै नहीं, कहि निरवाहै धीर ॥ कियो विभीषण लंकपति[31], पाइ विजय रघुवीर[32] ॥ १३३ ॥ लखियत जननी[33] उदर[34] में, देखि कहै सब कोय ॥ दोहद ही कहि देत है, जैसी सन्तति[35] होय ॥ १३४ ॥ प्रेरक[36] ही से होत है, कारज सिद्ध निदान[37] ॥ चढे धनुष हूँ ना चलै, विना चलाये वान ॥ १३५ ॥ सुख सज्जन के मिलन को, दुरजन मिले जनाय[38] ॥ जानै ऊख[39] मिठास[40] को, जब मुख नींव चबाय ॥ १३६ ॥ जाहि मिले सुख होत है, तिहिँ विछुरे[41] दुख होय ॥ सूर[42] उदय फूलै कमल, ता विन संकुचै[43] सोय ॥ १३७ ॥ कारज सोइ

---

१–तिनको का ढेर ॥ २–थोडी देर में ॥ ३–जरा सी ॥ ४–अग्नि ॥ ५–गर्मी ॥ ६–जूता ॥ ७–मेहनत ॥ ८–धीर मतिवाले ॥ ९–बच्चा जनना ॥ १०–पीडा ॥ ११–बहादुरी ॥ १२–पृथ्वी का घेरा ॥ १३–सिंह ॥ १४–सूर्य ॥ १५–अँधेरा ॥ १६–सिद्ध होता है ॥ १७–देखकर ॥ १८–दीवा ॥ १९–जमीन ॥ २०–सिद्ध करता है ॥ २१–ढाकने वाला ॥ २२–अच्छी जगह ॥ २३–तक ॥ २४–झडी ॥ २५–हवा ॥ २६–देरी ॥ २७–घर ॥ २८–गिराने मे ॥ २९–देरी ॥ ३०–बादल ॥ ३१–लका का मालिक ॥ ३२–रामचद्र ॥ ३३–माता ॥ ३४–पेट ॥ ३५–सन्तान, औलाद ॥ ३६–प्रेरणा करने वाला ॥ ३७–आखिरकार ॥ ३८–मालूम पडता है ॥ ३९–गन्ना, साठा ॥ ४०–मीठापन ॥ ४१–जुदा होने पर ॥ ४२–सूर्य ॥ ४३–मुर्झा जाता है ॥

सुधारि है, जो करिये समभाय ॥ अतिबरसे बरसे विना, ज्यों खेती कुम्हलाय ॥ १३८ ॥ आपहि कहा बखानिये, भली बुरी के जोग ॥ वूंठे घन की बात को, कहै बटाऊ लोग ॥ ॥ १३९ ॥ जानै सो बूझै कहा, आदि अन्त विरतन्त[1] ॥ घर जन्मे पशु के कहा, कोउ देखत है दन्त ॥ १४० ॥ जो कहिये सो कीजिये, पहिले करि निरधार[2] ॥ पानी पी घर पूंछनो, नाहिन[3] भलो विचार ॥ १४१ ॥ पीछे कारज कीजिये, पहिले यतन[4] विचार ॥ बड़े कहत है बांधिये, पानी पहिले पार[5] ॥ १४२ ॥ ठीक किये विन और की, बात सांच मत थांप[6] ॥ होत अँधेरी रैन[7] में, पड़ी जेवरी[8] सांप ॥ १४३ ॥ एक ठौर है सुजन[9] खल[10], तजै न अपनो अंग ॥ मणि विषहर[11] विषकर[12] सरप[13], सदा रहत इक संग ॥ १४४ ॥ हिये दुष्ट के वदन[14] से, मधुर[15] न निकसै बात ॥ जैसी कडुई बेलि के, को मीठे फल खात ॥ १४५ ॥ ताही को करिये यतन, रहिये जिहिं आधार[16] ॥ को बैठे जा डार[17] पर, काटै सोई डार ॥ ॥ १४६ ॥ भागहीन[18] को ना मिले, भली वस्तु को भोग ॥ जैसे पाकी दाख[19] सों, होत काग मुख रोग ॥ १४७ ॥ सब कोऊ चाहत भलो, मित्र मित्र की ओर ॥ ज्यों चकवी रवि को उदय, शशि को उदय चकोर ॥ १४८ ॥ भले वश सन्तति भली, कबहूँ नीच न होय ॥ ज्यों कञ्चन[20] की खान में, काँच न उपजै कोय ॥ १४९ ॥ शूर वीर के वंश में, शूर वीर सुत[21] होय ॥ ज्यों सिंहिनि के गर्भ में, हिरन न उपजै कोय ॥ १५० ॥ अधिक चतुर की चातुरी[22], होत चतुर के संग ॥ नग[23] निरमल की डांक सें, बढत ज्योति छविरंग ॥ ॥ १५१ ॥ पण्डित अरु वनिता[24] लता[25], शोभत आश्रय[26] पाय ॥ है माणिक बहुमोल[27] तउ[28], हेम[29]जटित छवि[30]छाय ॥ १५२ ॥ अति उदारपन बडन को, कहँलग[31] बरनै कोय ॥ चातक[32] जाचै[33] तनक घन[34], बरसि भरै[35] महि तोय[36] ॥ १५३ ॥ दुष्ट संग वसिये नहीं, अवगुन होय सुभाय ॥ घिसत वंश की अग्नि सें, जरत सबै वनराय ॥ १५४ ॥ करै अनादर गुनिन को, ताहि सभा छवि जाय ॥ गज कपोल[37] शोभा मिटत, जो अलि[38] देत उड़ाय ॥ १५५ ॥ हीन जानि न विरोधिये, वही होत दुखदाय ॥ रज[39] हू ठोकर मारिये, चढै सीस पर आय ॥ ॥ १५६ ॥ विना दिये नहिं मिलहि कछु, यह समुझै सब कोय ॥ देत शिशिर में पात[40] तरु[41] सुरभि[42] सपल्लव[43] सोय ॥ १५७ ॥ जो सेवक कारज करै, होत बडे को नाम ॥ पथर तिरत

---

१–वृत्तान्त, हाल ॥ २–निश्चय ॥ ३–नहीं ॥ ४–कोशिश, उपाय ॥ ५–बाड ॥ ६–मान ॥ ७–रात्रि ॥ ८–रस्सी, डोरी ॥ ९–अच्छे आदमी ॥ १०–दुष्ट पुरुष ॥ ११–विष को दूर करने वाला ॥ १२–विष पैदा करने वाला ॥ १३–साप ॥ १४–मुख ॥ १५–मीठा ॥ १६–सहारा ॥ १७–डाली, शाखा ॥ १८–निर्भाग्य ॥ १९–किशमिश ॥ २०–सोना ॥ २१–बेटा ॥ २२–चतुराई ॥ २३–हीरा मानक ॥ २४–स्त्री ॥ २५–वेल ॥ २६–सहारा ॥ २७–बहुत कीमत का ॥ २८–तो भी ॥ २९–सोने मे जडा हुआ ॥ ३०–शोभा देता है ॥ ३१–कहा तक ॥ ३२–पपीहा ॥ ३३–मागता है ॥ ३४–मेघ ॥ ३५–पृथिवी ॥ ३६–जल ॥ ३७–गाल ॥ ३८–भौंरा ॥ ३९–धूल ॥ ४०–पत्ता ॥ ४१–वृक्ष ॥ ४२–वसन्त मे ॥ ४३–पत्तो वाला ॥

करनील तें, कहत तिराये राम ॥ १५८ ॥ यह निश्चय कर जानिये, जानेहार[1] सो जाय ॥ गज के भुक्त कवीठ के, ज्यों गिरि वीज विलाय ॥ १५९ ॥ दूर कहा नियेरे[2] कहा, होनैहार[3] सो होय ॥ थुँर[4] सींचै नौलेर[5] के, फल में प्रकटै[6] तोयँ[7] ॥ १६० ॥ मीठी मीठी वसँतु[8] नहिँ, मीठी जाकी चाहि ॥ अमली मिसरी परिहँरै[9], आँफू[10] खात सराँहि[11] ॥ १६१ ॥ भले बुरे को जानिवो, जान वचन के वन्ध ॥ कहै अन्धे[12] को सूर इक, कहै अन्ध को अन्ध ॥ ॥ १६२ ॥ चिरंजीवी[13] तन हू तँजे[14], जाको जग जँसे[15] वाँसे[16] ॥ फूल गये ज्यों फूल की, रहत तेल में वाँसे[17] ॥ १६३ ॥ वृद्धि होत नहिँ पाप से, वृद्धि धर्म से धार ॥ सुन्यो न देख्यो सिंह के, मृग को सो परिवाँर[18] ॥ १६४ ॥ दोष लगावत गुनिन को, जाको हृदय मँलीन[19] ॥ धर्मी को दंम्भी[20] कहै, क्षमाशील बलहीन ॥ १६५ ॥ खाय न खरचै सूँम[21] धन, चोर सबै लै जाय ॥ पीछे ज्यों मधुमँक्षिका[22], हाथ घिसै पछिताय ॥ १६६ ॥ दान दीनँ[23] को दीजिये मिटै जु वाकी पीरँ[24] ॥ औषध ताको दीजिये, जाके रोग शरीर ॥ १६७ ॥ उत्तम विद्या लीजिये, जँदपि[25] नीच पै होय ॥ पड़्यो अपावँन[26] ठौर में, कञ्चन तजत न कोय ॥ १६८ ॥ निश्चय कारण विपति को, किये प्रीति अँरि[27] संग ॥ मृग के सुख मृगराँज[28] सों, होत कबहुँ तन भंग ॥ १६९ ॥ कहा करै आँगम[29] निगँम[30], जो मूरख समुझै न ॥ दरपँन[31] को दोष न कछू, अन्ध वदँन[32] देखै न ॥ १७० ॥ सज्जन के प्रिय वचन से, तन सँताँपँ[33] मिटि जाय ॥ जैसे चन्दन नीरँ[34] से, ताँपँ[35] जु तन को जाय ॥ १७१ ॥ सुजन वचन दुरजन वचन, अन्तँर[36] बहुत लखाँय[37] ॥ वह सब को नीको[38] लगै, वह काहू न सुहाँय[39] ॥ १७२ ॥ धन अरु गेंद जु खेल की, दोऊ एक सुभाँयँ[40] ॥ कँर[41] में आवत छिँनक[42] में, छिन में कर से जाय ॥ १७३ ॥ धन अरु यौवन को गरँब[43], कबहूँ करियै नांहि ॥ देखत ही मिट जात है, ज्यों बादर की छांहि ॥ १७४ ॥ बड़े बड़े को विपति में, निश्चय लेत उबाँरँ[44] ॥ ज्यों हाथी को कीच से, हाथी लेत निकार ॥ १७५ ॥ बडे कष्ट हू में बड़े, करै उचित ही काज ॥ स्यार निँकँट[45] तँजि[46] खोज के, सिंह हँनै[47] गजराज ॥ १७६ ॥ बहु गुन श्रँमँ[48] से उँच्चपद[49], तनिक दोष से जाय ॥ नीठँ[50] चढै गिरि[51] पर शिलाँ[52], ढाँरँत[53] ही ढरिँजाँय[54] ॥ १७७ ॥ छोटे अरि

---

१–जानेवाला ॥ २–समीप ॥ ३–होनेवाला ॥ ४–मूल, जड ॥ ५–नारियल ॥ ६–पैदा होता है ॥ ७–पानी ॥ ८–वस्तु, चीज ॥ ९–छोड देता है ॥ १०–अफीम ॥ ११–तारीफ कर के ॥ १२–अधा ॥ १३–बहुत समय तक जीने वाला ॥ १४–छोडने पर ॥ १५–यश, कीर्त्ति ॥ १६–रहता है, मौजूद है ॥ १७–सुगन्धि ॥ १८–कुटुम्ब ॥ १९–मैला ॥ २०–पाखडी ॥ २१–कञ्जूस ॥ २२–शहद की मक्खी ॥ २३–गरीब ॥ २४–पीडा, तकलीफ ॥ २५–यद्यपि, अगर्चे ॥ २६–अपवित्र, मैला ॥ २७–शत्रु ॥ २८–सिंह ॥ २९–शास्त्र ॥ ३०–वेद ॥ ३१–शीसा ॥ ३२–मुख ॥ ३३–कष्ट ॥ ३४–पानी ॥ ३५–दु ख ॥ ३६–फर्क, भेद ॥ ३७–मालूम होता है ॥ ३८–अच्छा, प्यारा ॥ ३९–अच्छा लगता है ॥ ४०–स्वभाव ॥ ४१–हाथ ॥ ४२–थोडी देर ॥ ४३–घमड ॥ ४४–बचाना ॥ ४५–पास ॥ ४६–छोंड कर ॥ ४७–मारता है ॥ ४८–मेहनत ॥ ४९–ऊचा दर्जा ॥ ५०–मुश्किल से ॥ ५१–पहाड ॥ ५२–पत्थर ॥ ५३–गिण्ते ही ॥ ५४–गिर जाता है ॥

को साधिये[1], छोटे करि उपचार[2] ॥ मरै न मूसा सिंह से, मारै ताहि मँजार[3] ॥ १७८ ॥ सेवक सोई जानिये, रहे विपति में संग ॥ तन छाया ज्यों धूप में, रहे साथ इकरंग[4] ॥१७९॥ दुष्ट रहै जा ठौर पर, ताको करै बिगार ॥ आग जहां ही राखिये, जारि[5] करै तिहिँ छार[6] ॥ ॥ १८० ॥ विना तेज के पुरुष की, अवशि[7] अवज्ञा[8] होय ॥ आग बुझे ज्यों राख को, आन छुवै सब कोय ॥ १८१ ॥ नेह[9] करत तिय[10] नीच सों, धन किरपन[11] घर मांहि ॥ बरसै मेंह पहाड़ पर, कै ऊसर के मांहि ॥ १८२ ॥ जहां रहत गुनवन्त[12] नर, ताकी शोभा होत ॥ जहां धरै दीपक[13] तहां, निश्चय[14] करै उदोत[15] ॥ १८३ ॥ मोह प्रबल[16] संसार में, सब को उपजै आय ॥ पालै पोषै खग[17] शिशुन[18], देवै कहा कमाय ॥ १८४ ॥ बहुत द्रव्य संचय[19] जहां, चोर राजभय होय ॥ कांसे ऊपर बीजुली, परत कहत सब कोय ॥ १८५ ॥ गुरु मुख विद्या विन पढ़े, पोथी अर्थ विचार ॥ सो शोभा पावै नहीं, जार गर्भ युत नार ॥ १८६ ॥ [20]ओछे नर के पेट में, रहै न मोटी बात ॥ आधसेर के पात्र[21] में, कैसे सेर समात ॥१८७॥ गूढ़[22] मन्त्र[23] तब तक रहत, होत जु मिलि जन दोय ॥ भई छकन्नी[24] बात जब, जान जात सब कोय ॥ १८८ ॥ गूढ मन्त्र गरुए[25] विना, कोऊ राखि सकै न ॥ धात[26] पात्र[27] विन हेम[28] के, बाघनि दूध रहै न ॥ १८९ ॥ जो प्राणी परवश[29] परचो, सो दुख [30]लहै अपार ॥ जूथ[31] विछोहो[32] गज सहै, बन्धन अंकुश[33] मार ॥ १९० ॥ मन प्रसन्न तन चैन[34] जिहि, स्वेच्छा[35]-चार विहार[36] ॥ संग मृगी मृग सुख [37]सुवै, वन बसि तृन आहार ॥ १९१ ॥ उदर[38] भरन के कारने, प्राणी करत इलाज ॥ बाचै नाचै रण[39] भिडै[40], राचै[41] काज[42] अकाज[43] ॥ १९२ ॥ काहू को हँसियै नही, हँसी कलह[44] को मूल[45] ॥ हांसि हँसे दोऊ भये, कौरव पाण्डु निमूल ॥१९३॥ प्रापति[46] के दिन होत है, प्रापति वारवार ॥ लाभ होत व्यापार में, आमन्त्रण[47] अधिकार[48] ॥ ॥ १९४ ॥ अप्रापति[49] के दिनन में, खर्च होत अविचार[50] ॥ घर आवत है पाहुने[51]; वणिज[52] न लाभ लिगार[53] ॥ १९५ ॥ दीन धनी आधीन है[54], सीस नमावत[55] काहि ॥ मानभंग[56] की

---

१–वश मे करना चाहिये ॥ २–उपाय ॥ ३–बिल्ली ॥ ४–एक समान ॥ ५–जला कर ॥ ६–राख ॥ ७–जरूर ॥ ८–अनादर ॥ ९–स्नेह, प्रेम ॥ १०–स्त्री ॥ ११–कञ्जूस ॥ १२–गुणी ॥ १३–दीवा ॥ १४–जरूर ॥ १५–उजाला ॥ १६–वलवान् ॥ १७–पक्षी ॥ १८–बच्चों को ॥ १९–सग्रह, एकट्ठा ॥ २०–नीच ॥ २१–वर्तन ॥ २२–गुप्त, छिपा हुआ ॥ २३–सलाह ॥ २४–छ कान की अर्थात् तीन मनुष्यो मे ॥ २५–वडा आदमी ॥ २६–सोना चादी आदि धातु ॥ २७–वर्तन ॥ २८–सोना ॥ २९–पराधीन ॥ ३०–पाता है ॥ ३१–झुड ॥ ३२–छूटा हुआ ॥ ३३–आकुश ॥ ३४–खुशी ॥ ३५–अपनी इच्छा के अनुसार व्यवहार ॥ ३६–चलना, फिरना ॥ ३७–सोता है ॥ ३८–पेट ॥ ३९–लडाई मे ॥ ४०–लडता है ॥ ४१–कर बैठता है ॥ ४२–करने योग्य काम ॥ ४३–न करने योग्य काम ॥ ४४–लडाई ॥ ४५–कारण ॥ ४६–आमदनी ॥ ४७–बुलावा ॥ ४८–इख्तयार ॥ ४९–आमदनी का न होना ॥ ५०–विना विचारे ॥ ५१–मेहमान ॥ ५२–व्यापार ॥ ५३–जरा भी ॥ ५४–होकर ॥ ५५–झुकाता है ॥ ५६–प्रतिष्ठा का नाश ॥

भूमि[1] यह, पेट दिखावत ताहि ॥ १९६ ॥ कहै वचन पलटै[2] नहीं, जे सतपुरुष[3] सधीर[4] ॥ कहत सबै हरिचन्द्र नृप[5], भर्यो नीच घर नीर ॥ १९७ ॥ प्यारी अनप्यारी[6] लगै, समय पाय सब बात ॥ धूप सुहावत शीत[7] में, ग्रीषम[8] नाहिं सुहात[9] ॥ १९८ ॥ जूवा खेले होत है, सुख सम्पति[10] को नाश ॥ राजकाज नल तें छुट्यो, पाण्डव किय[11] वनवास ॥ १९९ ॥ सरसति के भण्डार[12] की, बड़ी अपूरव[13] बात ॥ ज्यों खरचै त्यों त्यों बढै, विन खरचे घटि जात ॥ २०० ॥ देखा देखी करत सब, नांहिन[14] तत्वविचार ॥ याको यह उनमान[15] है, भेड़ चाल संसार ॥ २०१ ॥ खरचत खात न जात धन, औसर किये अनेक ॥ जात पुन्य पूरन भये, अरु उपजै अविवेक[16] ॥ २०२ ॥ एक एक अक्षर पढे, जानै ग्रन्थ विचार ॥ पैड[17] पैड हू चलत जो, पहुँचै कोस हजार ॥ २०३ ॥ लिखी दूरि नहिं होत है, यह जानो तहकीक[18] ॥ मिटै न ज्यों क्यों हूँ किये, ज्यों हाथन की लीक ॥ २०४ ॥ चिदानन्द[19] घट[20] में वसै, बूझत कहा निवास ॥ ज्यों मृगमद[21] मृगनाभि में, ढूंढै फिर वनवास ॥ २०५ ॥ सब काहू की कहत है, भली बुरी संसार ॥ दुर्योधन की दुष्टता[22], विक्रम[23] को उपकार[24] ॥ ॥ २०६ ॥ वय[25] समान रुचि होत है, रुचि समान मन मोद[26] ॥ बालक खेल सुहावई[27], यौवन[28] विषै[29] विनोद ॥ २०७ ॥ वह सम्पति किहि काम की, जनि[30] काहू के होय ॥ जाहि कमावै कष्ट करि, विलसै[31] औरहि कोय ॥ २०८ ॥ नृप गुरु शुचि[32] तिय[33] सेविये, मध्यभाव[34] जगमांहि ॥ है विनाश अति निकट से, दूर रहे फल नांहि ॥ २०९ ॥ देखत है जग जात है, तउ ममता[35] से मेल ॥ जानत हू या जगत को, देखत भूली खेल ॥ २१० ॥ सुजन वचावत कष्ट से, रहै निरन्तर[36] साथ ॥ नयन[37] सहाई[38] ज्यों पलक, देह सहाई हाथ ॥ २११ ॥ धनी होत निर्धन कबहुँ, निरधन से धनवान ॥ बडी होत निशि शीत ऋतु, ज्यों ग्रीषम दिन मान ॥ २१२ ॥ ज्यों ज्यो छूट अयानपन[39], त्यों त्यों प्रेम विकास ॥ जैसे केरी[40] आम की, पकडत पके मिठास ॥ २१३ ॥ थोरा थोरी प्रीति की, कीन्हें बढत हुलास[41] ॥ अति खाये उपजै अरुचि, थोडी वस्तु मिठास[42] ॥ २१४ ॥ गहै[43] तत्व[44] ज्ञानी[45] पुरुष, बात विचारि विचारि ॥ मथनहारि[46] तजि छाछ को, माखन लेत निकारि ॥ २१५ ॥ जो उपजै सोई

---

१–स्थान ॥ २–बदलते हैं ॥ ३–अच्छे आदमी ॥ ४–धीरज वाले ॥ ५–राजा ॥ ६–अप्यारी, बुरी ॥ ७–ठंढ ऋतु ॥ ८–गर्मी ॥ ९–अच्छी लगती है ॥ १०–दौलत ॥ ११–किया ॥ १२–खजाना ॥ १३–अद्भुत, विचित्र ॥ १४–नहीं ॥ १५–अनुमान ॥ १६–अज्ञान ॥ १७–एक एक पैर भी ॥ १८–निश्चय ॥ १९–ज्ञान और आनन्द से युक्त अर्थात् भगवान् ॥ २०–हृदय ॥ २१–कस्तूरी ॥ २२–बदमाशी ॥ २३–राजा विक्रमादित्य ॥ २४–भलाई ॥ २५–उम्र ॥ २६–खुशी ॥ २७–अच्छा लगता है ॥ २८–जवानी ॥ २९–भोग का आनन्द ॥ ३०–मत ॥ ३१–भोगता है ॥ ३२–पवित्र ॥ ३३–स्त्री ॥ ३४–बीच के मन से ॥ ३५–मोह, मेरा तेरा ॥ ३६–हमेशा ॥ ३७–नेत्र ॥ ३८–मददगार ॥ ३९–अज्ञानता ॥ ४०–कच्चा आम ॥ ४१–आनन्द ॥ ४२–मीठापन ॥ ४३–लेता है ॥ ४४–असली मतलब ॥ ४५–ज्ञानवान ॥ ४६–मथने वाली ॥

करै, जिहि कुल जो अभ्यास ॥ छोटे मछ्छ[1] हू जल तिरै, पंखी उडैं अकास ॥ २१६ ॥ यथायोग सब मिलत है, जो विधि[2] लिख्यो अँकूर[3] ॥ खल गुल भोग गरीबिनी, रानी पान कपूर ॥ २१७ ॥ *हिंसा दुख नी बेलड़ी[4], हिंसा दुख नी खाण ॥ बहुत जीव नरकें गया, हिंसा तणें प्रमाण ॥ २१८ ॥ दया सुक्ख नी बेलडी, दया सुक्ख नी खाण ॥ बहुत जीव मुक्कें गया, दया तणें परिमाण ॥ २१९ ॥ जीव मारता नरक छे, राखन्तां छे सग्गं[5] ॥ यह दोनों है बाटड़ी[6], जिण भावै[7] तिण लग्ग[8] ॥ २२० ॥ विन कपास कपड़ो नही, दया विना नहिं धर्म ॥ पाप नहीं हिंसा विना, बूझो एहिज[9] मर्म[10] ॥ २२१ ॥ धन[11] बंछै इक अधम[12] नर, उत्तम बंछै मान ॥ ते थानक[13] सहु[14] छंडिये[15], जिँह लहिये अपमान[16] ॥ २२२ ॥ धर्म अर्थ अरु काम शिव[17], साधन जग में चार ॥ व्यवहारे व्यवहार लख, निश्चय निज[18] गुण धार ॥ २२३ ॥ मूरख कुल आचार थी, जाणत धर्म सदीव[19] ॥ वस्तु स्वभाव धरम सुधी, कहत अनुभवी[20] जीव ॥ २२४ ॥ खेह खजाना कूँ अरथ, कहत अजाँनी[21] जेह ॥ कहत द्रव्य दरसाव कूँ, अर्थ सुजाँनी[22] तेह ॥ २२५ ॥ दम्पति[23] रति क्रीड़ा[24] प्रतें, कहत दुर्मती[25] काम ॥ काम चित्त अभिलाष कूँ, कहत सुमति[26] गुणधाम[27], ॥ २२६ ॥ इन्द्रलोक कूँ कहत शिव, जे आगमदृगहीन[28] ॥ बन्ध अभाव अचल गती, भाषत नित्य प्रवीन[29] ॥ २२७ ॥ एम अध्यातमपद[30] लखी, करत साधना जेह ॥ चिदानन्द[31] जिनधर्म नो, अनुभव पावै तेह॥२२८॥ मेरा मेरा क्या करै, तेरा है नहिं कोय ॥ चिदानन्द परिवार का, मेला है दिन दोय ॥ ॥ २२९ ॥ ज्ञान रवी[32] वैराग्य जस, हिरदे चन्द्र समान ॥ तांसु[33] निकट कहु किमि[34] रहै, मिथ्यातम[35] दुख खान ॥ २३० ॥ जैसे कंचुकि[36] त्याग सें, विनसत नाहि भुंजग[37] ॥ देह त्याग थी जीव पिणं[38], तैसे रहत अभंग[39] ॥ २३१ ॥ धर्म बधाये धन वधै[40], धन बध मन बधि जात ॥ मन बध सब ही वधंत[41] है, बधत बधत बधि जात ॥ २३२ ॥ धर्म घटाये धन घटै, धन घट मन घटि जात ॥ मन घट सब ही घटत है, घटत घटत घटि जात ॥ २३३ ॥ यह जोवन थिर[42] ना रहै, दिन दिन छीजंत[43] जात ॥ चार दिना की चांदनी[44], फेर अँधेरी

---

१-मछली ॥ २-विधाता ॥ ३-चतुर ॥ * यहा ( २१८ ) से लेकर-ये सब दोहे-मारवाडी चालके है-अर्थात् इन मे मारवाडी शब्द अधिक है ॥ ४-वेल ॥ ५-स्वर्ग ॥ ६-मार्ग ॥ ७-अच्छा लगे ॥ ८-पकड ले ॥ ९-यही ॥ १०-असली हाल ॥ ११-चाँहता है ॥ १२-नीच ॥ १३-स्थान ॥ १४-अवश्य ॥ १५-छोड देना चाहिये ॥ १६-अनादर, तिरस्कार ॥ १७-मोक्ष ॥ १८-अपना ॥ १९-सदैव ॥ २०-अनुभव ज्ञानवाले ॥ २१-अज्ञानी, ज्ञान से हीन ॥ २२-अच्छे ज्ञानवाले ॥ २३-जोडा, स्त्रीपुरुष ॥ २४-भोग की क्रीडा ॥ २५-दुष्ट बुद्धिवाले ॥ २६-अच्छी बुद्धिवाले ॥ २७-गुणी जन ॥ २८-शास्त्ररूपी नेत्र से रहित ॥ २९-चतुर ॥ ३०-आत्मा सम्बन्धी स्थान ॥ ३१-ज्ञान और आनद से युक्त ॥ ३२-सूर्य ॥ ३३-उस के ॥ ३४-कैसे ॥ ३५-मिथ्यारूप अँधेरा ॥ ३६-केंचुली ॥ ३७-साप ॥ ३८-भी ॥ ३९-अनष्ट ॥ ४०-बढता है ॥ ४१-बढता है ॥ ४२-स्थिर ॥ ४३-नष्ट होता जाता है ॥ ४४-उजाला ॥

रात ॥ २३४ ॥ तबलग जोगी जगतगुरु, जबलग रहै निरास[1] ॥ जब जोगी ममता धरै तब जोगी जगदास ॥ २३५ ॥ धरम करत संसार सुख, धरम करत निरवान[2] ॥ धरम-पन्थ[3] जाणै नहीं, ते नर पशू समान ॥ २३६ ॥ क्रोधी लोभी कृपण[4] नर, मानी अरु मंद-अन्ध[5] ॥ चोर जुवारी चुगुल नर, आठौ दीखत अन्ध[6] ॥ २३७ ॥ शील रतन सब से वडो, सब रतनन की खान ॥ तीन लोक की सम्पदा[7], रही शील में आन ॥ २३८ ॥ ओछी[8] संगति स्वान[9] की, दोनूं बातें दुक्ख ॥ रूठो[10] पकड़े पांव कूं, तूठो[11] चाटै मुक्ख ॥ २३९ ॥ सतजन[12] मन में ना धरै, दुरजन[13] जन के बोल ॥ पथरा मारत आम को, तउ[14] फल देत अमोल ॥ २४० ॥ पांत[15] झड़ंतो[16] इम कहै, सुण तरुवर वनराय ॥ अब के बिछुरे कब मिलै, दूर पड़ैगे जाय ॥ २४१ ॥ तरुवर सुणकर बोलियो, सुण पत्ता मुझ बात ॥ या जग की यह रीति है, इक आवत इक जात ॥ २४२ ॥ सुख दुख दोनूं संग हैं, मेटि सकै नहिं कोय ॥ जैसे छाया देह की, न्यारी नेक न होय ॥ २४३ ॥ जिमि पनिहारी[17] जेवडी[18], खैचत कटै पषान[19] ॥ तैसे नर उद्यम कियां, होत सही विद्वान ॥ २४४ ॥ तन धन परिजन[20] रूप कुल, तरुणी[21] तनय[22] तुषार ॥ ये सब है पिण[23] बुद्धि नहिं, व्यर्थ गयो अवतार[24] ॥२४५॥ मात तात[25] सुत भ्रात तिय[26], सुगम[27] सबहिं को मेल ॥ सत्य मित्र को जगत में, महा कष्ट से मेल ॥२४६॥ उद्यम[28] से लछिमी[29] मिलै, मिलै द्रव्य से मान ॥ दुर्लभ[30] पारस[31] जगत में, मिलिवो मित्र सुजान[32] ॥ २४७ ॥ उपजो उत्तम वंश में, सज्जन व्यजन[33] समान ॥ परिभ्रमण[34] करि तुरत ही, मेटि ताप सुखदान ॥ २४८ ॥ हय[35] गय[36] अयस[37] सुरत्न की, प्रीक्षक[38] को हि पिछांण[39] ॥ विण प्रीक्षक जन मन तणां, करि न सकै निरमाण ॥ २४९ ॥ हिकमत[40] करि उदरहिं भरउ, किसमत पर रहु नांह ॥ किसमत से हिकमत बड़ी, करि देखो जगमांह ॥ ॥ २५० ॥ सुजन मित्र को स्नेह नित, बधै राफ सम वीर ॥ अंजलि जल सम कुजन[41] को, घटै स्नेह को नीर ॥ २५१ ॥ उत्तम जन अनुराग[42] तें, चोल मजीठ समान ॥ पामर[43] रंग[44] पतंग सम, पल में पलटै वान[45] ॥ २५२ ॥ जो जामै निसदिन वसै, सो तामें परवीन[46] ॥

---

१–आशा से रहित ॥ २–मुक्ति ॥ ३–धर्म का मार्ग ॥ ४–कञ्जूस ॥ ५–मद से अन्धा ॥ ६–अन्धा ॥ ७–सम्पत्ति, दौलत ॥ ८–नीच ॥ ९–कुत्ता ॥ १०–रुष्ट हो कर ॥ ११–तुष्ट हो कर ॥ १२–अच्छे आदमी ॥ १३–बुरे आदमी ॥ १४–तो भी ॥ १५–पत्ता ॥ १६–गिरता हुआ ॥ १७–पानी भरने वाली ॥ १८–रस्सी ॥ १९–पत्थर ॥ २०–कुटुम्ब ॥ २१–स्त्री ॥ २२–पुत्र ॥ २३–परन्तु ॥ २४–जन्म ॥ २५–पिता ॥ २६–स्त्री ॥ २७–सहज ॥ २८–मेहनत ॥ २९–लक्ष्मी, दौलत ॥ ३०–मुश्किल से मिलने वाला ॥ ३१–एक प्रकार का पत्थर जिस को छूने से लोहा सोना हो जाता है ॥ ३२–ज्ञानवान् ॥ ३३–पखा ॥ ३४–घूमना ॥ ३५–घोड़ा ॥ ३६–हाथी ॥ ३७–लोहा ॥ ३८–परीक्षा करने वाला ॥ ३९–पहिचान ॥ ४०–तदवीर ॥ ४१–खराब आदमी ॥ ४२–प्रेम ॥ ४३–नीच ॥ ४४–रग ॥ ४५–स्वभाव ॥ ४६–चतुर ॥

सरिता[1] गजकूं ले चलै, उलट चलत है मीनें[2] ॥ २५३ ॥ थिति[3] वय[4] अन्तरवासना[5], ज्ञाति[6] धर्म गुण रूप ॥ जो समान तो मित्रता, अहनिशि[7] निभै अनूप[8] ॥२५४॥ नम्र[9] पुरुष[10]थी नम्र रहु, वक्र[11] दुष्ट थी वक्र ॥ अक्कड़[12] थी अक्कड़ रहो, गुणि जन थी अनवक्र[13] ॥ २५५ ॥ देश जाति कुल धर्म को, उर[14] राखे अभिमान[15] ॥ धन्य तेज नर और तो, खरेज[16] खर[17] सम[18] मान ॥ २५६ ॥ पर सुख देखी पर जले, परदुखथीज[19] प्रमोद[20] ॥ नित्य कर्म यह नीचनूं[21], माने महाविनोद[22] ॥ २५७ ॥ गुणग्राही[23] सज्जन सदा, दोषग्राहि[24] छे दुष्ट ॥ पिये खून पय[25] ना पिये, लगी जोंक थन पुष्ट ॥ २५८ ॥ तन मन धन जीवन अरू, परम[26] देव प्रिय[27] वस्तु ॥ गिणै सती[28] पति ने सदा, अन्य[29] न वल्लभ[30] वस्तु ॥ २५९ ॥ शुभतिय[31] सें संसार सुख, सुगति[32] सुगुरु[33] से जाण ॥ शुचि[34] मन्त्री से राज नित, सुधरै सदा सुजाण ॥ २६० ॥ प्रायः[35] पर की भूल को, देखे सब संसार ॥ पण[36] न विचारे निजतणी[37], होय जु भूल हजार ॥२६१॥ गती विगर अति आकुला[38], मतीहीन[39] मगरूर[40] ॥ रति शत्रू कृति[41] ढँग विणा, तेज न मूर्ख जरूर ॥२६२॥ नन्दजाति[42] नटखट[43] सदा, [44]पेचीली पर मार ॥ निर्दय[45] निपट[46] सशंक[47] नित, स्वार्थसिद्धि[48] करनार[49] ॥ २६३ ॥ गुण विन रूप न काम को, जिम रोईड़ा[50] फूल ॥ दीसंता[51] रलियामणां[52], पण[53] नहिं पामे मूल ॥ २६४ ॥ [54]शेरी मित्रहु सौ गुणा, ताली मित्र अनेक ॥ (पण) जेथी सुख दुख [55]ह्वेचिये, सो लाखन में एक ॥ २६५ ॥ नाम रहण दो ठक्करां[56], नाणां[57] नहीं रहन्त[58] ॥ कीरत[59] हन्दा[60] कोटडां[61], पाड्यां[62] नही पडन्त[63] ॥ २६६ ॥ कल्पवृक्ष काने सुण्यो, आपे[64] इच्छित[65] भोग ॥ [66]म्हे मन में निश्चय कर्यो, कल्पवृक्ष उद्योग ॥ २६७ ॥ उपजे सुख उद्योग थी, सुधरे वली[67] स्वदेश[68] ॥ ते कारण उद्योग की, हिम्मत धरो हमेश ॥ ॥ २६८ ॥ कुदरत पिण[69] उद्योगि ने, देवे वक्षिस दान ॥ आ अवसर[70] यूरोप ना, लोकज[71]

---

१–नदी ॥ २–मछली ॥ ३–स्थिति, हालत ॥ ४–अवस्था, उम्र ॥ ५–भीतरी इच्छा ॥ ६–जाति ॥ ७–दिनरात ॥ ८–अद्भुत ॥ ९–नमने वाला ॥ १०–से ॥ ११–टेढा ॥ १२–अकड़ने वाला ॥ १३–सीधा ॥ १४–दिल ॥ १५–घमण्ड ॥ १६–अत्यन्त ही ॥ १७–गधा ॥ १८–समान ॥ १९–दूसरे के दुख से ही ॥ २०–आनन्द ॥ २१–नीच का ॥ २२–बड़ी खुशी ॥ २३–गुण को लेनेवाला ॥ २४–दोष को लेनेवाला ॥ २५–दूध ॥ २६–उत्तम ॥ २७–प्यारी ॥ २८–पतिव्रता स्त्री ॥ २९–दूसरा ॥ ३०–प्यारी ॥ ३१–अच्छी स्त्री ॥ ३२–अच्छी गति ॥ ३३–उत्तम गुरु ॥ ३४–पवित्र, शुद्ध ॥ ३५–अक्सर ॥ ३६–परन्तु ॥ ३७–अपनी ॥ ३८–व्याकुल ॥ ३९–बुद्धि से रहित ॥ ४०–घमण्डी ॥ ४१–कार्य ॥ ४२– ४३–ऐबदार ॥ ४४–पेंचवाली ॥ ४५–दया से रहित ॥ ४६–अत्यन्त ॥ ४७–शंका के सहित ॥ ४८–अपना मतलब ॥ ४९–करने वाला ॥ ५०–एक प्रकार का जंगली वृक्ष ॥ ५१–देखने में ॥ ५२–अच्छा लगता है ॥ ५३–परन्तु ॥ ५४–उत्तम समय में ॥ ५५–बँटाइये ॥ ५६–हे ठाकुर ॥ ५७–धन ॥ ५८–रहता है ॥ ५९–कीर्ति, यश ॥ ६०–रूपी ॥ ६१–किला ॥ ६२–गिराने से ॥ ६३–गिरता है ॥ ६४–देता है ॥ ६५–चाहा हुआ ॥ ६६–मैं ने ॥ ६७–और ॥ ६८–अपना देश ॥ ६९–भी ॥ ७०–समय ॥ ७१–मनुष्य ही ॥

चढे विमान ॥ २६९ ॥ आलस भूंडी[1] भूतड़ी[2], व्यन्तर[3] नो वल गाड़ ॥ पेसे[4] जेनों[5] पंडमां[6], बहुधा[7] करे बिगाड ॥ २७० ॥ जन आलस ना जखम[8] थी, जे कोइ जखमी[9] थांय[10] ॥ पड़े पथारी[11] पाथरी[12], जीवन रहित जणाय[13] ॥ २७१ ॥ भर्यो घड़ो छिलके[14] नही, अधुरो[15] झट छिलकाय[16] ॥ विबुध[17] कुलीन[18] बके नहीं, बके सो नीच बलाय[19] ॥ २७२ ॥ सुख पीछे दुख आत है, दुख पीछे सुख आत ॥ आवत जावत अनुक्रमे[20], ज्यूं जग में दिनरात ॥ २७३ ॥ केशरिकेश[21] भुजंगमणि[22], सुरनारी[23] शूरांह[24] ॥ सतीपयोधर[25] विप्रधन[26], चढ़शे[27] हत्थ[28] मुवांह[29] ॥ २७४ ॥ दुष्ट व्यसन[30] दुक्खद[31] सदा, कदी[32] न करबो[33] सग ॥ धन जीवन यश धर्म नो, तुरत करे छे भंग[34] ॥ २७५ ॥ भूख न वासी घाट[35] अरु, नींद न तूटी[36] खाट[37] ॥ कामी जात कुजात[38] नहिं, देखे रात कि प्रात[39] ॥ २७६ ॥ रसिक[40] संग में रसिक जन, अति पामे आनंद ॥ अरसिक[41] साथे अहर्निस[42], पामे खेद[43] अमन्द[44] ॥ २७७ ॥ बड़े बड़े कू देखि के, लघु[45] न दीजिये डार ॥ काम पड़े जब सूचि[46] को, कहाँ[47] करे तलवार ॥ २७८ ॥ जो मति[48] पीछे ऊपजै, सो मति पहिले होय ॥ काज न बिगडे आपनो, जग में हँसे न कोय ॥ २७९ ॥ भाग्यहीन[49] कूँ ना मिले, भली वस्तु को भोग ॥ दाख पके मुखपाक[50] वो, होत काग[51] कूँ रोग ॥ २८० ॥ करिये काम विचारिके, होय नही उपहास[52] ॥ कपि[53] नी पूँछ प्रजालतां[54], भयो लंक[55] को नास ॥ ॥ २८१ ॥ **सोरठा**—अडे[56] न साँचहिँ[57] आंच, जूठ[58] न झाले आंचने ॥ पिघले[59] पलमें कांच, पण[60] कदि[61] रत्न न पीघले[62] ॥ २८२ ॥ इक[63] ताणे[64] इक ढील दे, तुटे[65] न कांचो[66] तार ॥ ताणततांणत[67] तूटही[68], लोहा सांकर सार[69] ॥ २८३ ॥ समयप्रमाणे[70] सर्वदा[71], करिये काम तमाम ॥ दाम[72] हाम[73] निज[74] नाम वलि[75], दीपै कुल शय धाम[76] ॥ २८४ ॥ काजी पण पाजी[77] बने, शाह[78] बने छे चोर ॥ उत्तम ने अधमै करै, लोभी निपट[79] निठोर[80] ॥ २८५ ॥ तिय[81]

१–खराब ॥ २–भूतिनी ॥ ३–भूत ॥ ४–घुसता है ॥ ५–जिस के ॥ ६–हृदय में ॥ ७–अक्सर ॥ ८–घाव ॥ ९–घायल ॥ १०–होता है ॥ ११–विछौना ॥ १२–विछाकर ॥ १३–मालूम होता है ॥ १४–छलकता है ॥ १५–अधूरा, अपूर्ण ॥ १६–छलकता है ॥ १७–पण्डित ॥ १८–अच्छे कुल का ॥ १९–दु ख में डालनेवाला ॥ २०–क्रम से ॥ २१–सिंह के बाल ॥ २२–साप की मणि ॥ २३–देवागना ॥ २४–शूर का शस्त्र ॥ २५–पतिव्रता का स्तन ॥ २६–ब्राह्मण का धन ॥ २७–चढेगा, आवेगा ॥ २८–हाथ में ॥ २९–मरने पर ही ॥ ३०–खराब आदत ॥ ३१–दु ख देने वाला ॥ ३२–कभी ॥ ३३–करना चाहिये ॥ ३४–नाश ॥ ३५–आटे की राबडी ( जो मारवाड मे मठे में बनाई जाती है ) ॥ ३६–टूटी हुई ॥ ३७–चारपाई ॥ ३८–खराब जाति ॥ ३९–सबेरा ॥ ४०–शौकीन ॥ ४१–बेशौकीन ॥ ४२–दिनरात ॥ ४३–दु ख, रञ्ज ॥ ४४–बहुत ॥ ४५–छोटा ॥ ४६–सुई ॥ ४७–क्या ॥ ४८–अक्ल ॥ ४९–भाग्य से रहित ॥ ५०–मुख का पकजाना ॥ ५१–कौआ ॥ ५२–हँसी, ठट्ठा ॥ ५३–बन्दर ॥ ५४–जलाने पर ॥ ५५–लङ्का ॥ ५६–पास आती है ॥ ५७–सत्य को ॥ ५८–झूठ ॥ ५९–पिघलता है ॥ ६०–परन्तु ॥ ६१–कभी ॥ ६२–पिघलता है ॥ ६३–एक ॥ ६४–खींचे ॥ ६५–टूटे ॥ ६६–कच्चा ॥ ६७–खीचते खींचते ॥ ६८–टूट जाता है ॥ ६९–मजबूत ॥ ७०–समय के अनुकूल ॥ ७१–सदा ॥ ७२– ७३– ७४–अपना ॥ ७५–और ॥ ७६–घर ॥ ७७–दुष्ट ॥ ७८–साहूकार ॥ ७९–अत्यन्त ॥ ८०–निष्ठुर, दयाहीन ॥ ८१–स्त्री ॥

